उतरने लगे। पत्ते फल मूल और कन्द अनेक प्रकार के जो पवित्र सुन्दर और अमृत से स्वादिष्ट थे।

व्याख्या : पहिले कह चुके हैं : सुरतरु सरिस सुभाय सोहाये। मनहु बिबिध बन परिहरि आये। सो सभी वृक्ष कल्पवृक्ष से हैं। जिसे देखते हैं उसी के नीचे ठहरने की इच्छा हो रही है। अतः अनुराग से जहाँ तहाँ लोग पेड़ों के नीचे उतरने लगे। वन की सम्पत्ति दिखलाते हैं कि इसमें अनेक प्रकार के पत्ते ऐसे हैं, मूल ऐसे हैं, कन्द ऐसे हैं कि इनका स्वाद अमृत सा है। देखने में भी सुन्दर हैं और मेध्य हैं।

दो. सादर सब कहँ रामगुर, पठए भरि भरि भार।
पूजि पितर सुर अतिथि गुर, लगे करन फलहार ॥२७९॥

अर्थ : आदर के साथ सबके पास रामजी और गुरुजी ने भार भर भर कर भेजा। सो देव पितृ अतिथि पूजन के बाद सब लोग फलाहार करने लगे।

व्याख्या : पहिले ही निर्णय हो चुका है कि यहाँ अन्न न खाना चाहिए। अतः अर्थापत्ति हुई कि सभी लोग फल फूल खायेंगे। फल फूल भी यथेष्ट परिमाण में कोल भील आदि ले आये। रामजी को सबके खाने पीने की चिन्ता है। गुरुजी को भी चिन्ता है। यथा : चिन्ता गुरुहि नृपहि घर बन की। ये ही दो महात्मा मुखिया हैं। अतः इन लोगों ने जहाँ तहाँ लोग उतरे हैं उनके डेरों पर जितने मनुष्य हैं उनके परते से यथेष्ट फल मूलादि काँवर में भर भरकर आदर के साथ भिजवाया। अवधपुरवासी और जंनक पुरवासी सब धर्मात्मा हैं। शास्त्रानुकूल आचरणवाले हैं। उन्होंने बलिवैश्वदेवादि पञ्चयज्ञ करके अतिथि सत्कार करके तब यज्ञशिष्ट फलाहार करने लगे। यथा : यज्ञशिष्टाशिनः सन्तो मुच्यन्ते सर्वकिल्विषैः[१]।

एहि बिधि बासर बीते चारी। रामु निरखि नर नारि सुखारी ॥
दुहु समाज असि रुचि मन माँहीं। बिनु सियराम फिरब भल नाँहीं ॥१॥

अर्थ : इस प्रकार चार दिन बीत गये। सब नर नारी रामजी का दर्शन करके सुखी हैं। दोनों समाज के मन में यह रुचि है कि बिना रामजानकी के लौटना ठीक नहीं है।

व्याख्या : उपक्रम किया था : अस मन आनि मुदित नर नारी। भयउ बहोरि रहब दिन चारी। यहाँ उसी प्रकरण का उपसंहार कहते हैं कि वे चार दिन इस प्रकार से बीत गये। कोल भील आदि दल फल फूल लाते थे। जो सबके पास यथेष्ट मात्रा में पहुँच जाता था। लोग फलाहार कर लेते थे और सरकार के दर्शन से सुखी थे। यथा : सब बिधि सब पुरलोग सुखारी। रामचंद मुखचंदु निहारी।

कोई चलने की चर्चा नहीं करता। क्योंकि सबके मन में यही बात है कि

———

१. यज्ञशिष्ट भोजन करनेवाले सब पापों से छूट जावे है।

रामजानकी को लेकर ही चलना चाहिए। बिना इन्हें लिये चलने से वनवास ही ठीक है। केवल अवधवासी ही नहीं जनकपुरवासो का भी यही निर्णय है।

सीता राम संग बनबासू। कोटि अमरपुर सरिस सुपासू ॥
परिहरि लखन राम बैदेही। जेहि घरु भाव बाम बिधि तेही ॥२॥

अर्थ : रामजानकी के साथ वनवास करने में करोड़ स्वर्ग के समान सुख है। राम लक्ष्मण और जानकीजी को छोड़कर जिसे घर अच्छा लगे उसको ब्रह्मा बायें है।

व्याख्या : प्रिय के साथ दुःख की सामग्री भी सुखद प्रतीत होती है और प्रिय के विरह में सुख की सामग्री भी महा दुःखद हो जाती है। वनवास महा दुःखद है। यथा : डरपहिं धीर गहन सुधि आये। सो दोनों समाज को कोटि स्वर्ग के समान सुखद जँच रहा है। कहते हैं कि जिस अभागे को राम लखन वैदेही को छोड़कर घर अच्छा लगे तो समझ लेना चाहिए कि विधाता बायें हो गये हैं। विधाता के बायें होने से ही स्वभाव पलटता है। यथा : भयउ बाम बिधि फिरेउ सुभाऊ। तथा : प्रान प्रान के जीव के जिअ सुख के सुख राम। अतः स्वभाव से ही राम सबको प्यारे हैं। जिन्हें घर प्यारा लगा निश्चय उसका स्वभाव पलट गया। अवश्य उसके प्रतिकूल ब्रह्मदेव हो गये। ऐसा दोनों समाज ने निश्चय कर लिया।

दाहिन दइव होइ जब सबहीं। राम समीप बसिअ बन तबहीं ॥
मंदाकिनि मज्जन तिहुँ काला। राम दरसु मुद मंगल माला ॥३॥

अर्थ : जब सभी को दैव अनुकूल हो तब रामजी के समीप वन में रहना हो। तीनों काल में मन्दाकिनी का स्नान और रामजी का दर्शन तो आनन्द मङ्गल की माला है।

व्याख्या : इस समय सबको दैव अनुकूल हैं। तब हम लोग सब राम के समीप वन में बस रहे हैं। रामजी के सान्निध्य में सुख है। नहीं तो न घर में सुख है न वन में है। यथा : सब बिधि सब पुरलोग सुखारी। रामचंद मुखचंद निहारी। क्योंकि राम ही आनन्द सिन्धु सुखराशि हैं। उन्हीं के सुखलेश से सब सुखी होता है। अमरपुर में पुण्य क्षीण होता है और मन्दाकिनी में मज्जन करने से पाप क्षीण होता है। यथा : सुरसरि धार नाम मन्दाकिनि। जो सब पातक पोतक डाकिनि। सो मन्दाकिनी का मज्जन हम लोगों को तीनों काल में हो रहा है। यहाँ रामदर्शन और मन्दाकिनी मज्जन दोनों सुलभ हैं। मानो हम लोग मुदमङ्गल की माला का उपभोग कर रहे हैं।

अटनु राम गिरि बन तापस थल। असनु अमिअ सम कद मूल फल ॥
सुख समेत संबत दुइ साता। पल सम होहिं न जनिअहिं जाता ॥४॥

अर्थ : रामगिरि, रामवन तथा तपस्वियों के आश्रम में घूमते और कन्द मूल खाते चौदह वर्ष तो पल के समान बीत जायँगे। जाते हुए मालूम भी न पड़ेंगे।

व्याख्या : राम सैल बन देखन जाँहीं। जहँ सुख सकल सकल दुःख नाँहीं। कन्द मूल फल अमिअ अहारू। औध सौध सत सरिस पहारू। ये लोग नित्य रामशैल और रामवन में घूमते हैं और कन्द मूल फल खाते हैं और परम सुखी हैं। सुख के दिन बीतते देर नहीं लगती। अतः कहते हैं कि चौदह वर्ष ऐसे आनन्द से बीतेंगे कि मालूम भी न होगा कि इतने दिन बीत गये। घर की सुधि भी न आवेगी। विश्वामित्रजी को मेनका के साथ कई सहस्र वर्ष बीत गये और उन्हें कुछ भी पता न चला। चौदह वर्ष का बीतना प्रियतम प्राण धन रामजी के साथ बीतते का क्या पता चलेगा।

दो. एहि सुख जोग न लोग सब, कहहिं कहाँ अस भागु।
सहज सुभायँ समाज दुहुँ, राम चरन अनुराग ॥२८०॥

अर्थ : इस सुख के योग्य सब लोग नहीं हैं। ऐसा भाग्य कहाँ है ऐसा लोग कह रहे हैं। सहज स्वभाव से ही दोनों समाज को रामजी के चरणों में अनुराग है।

व्याख्या : अयोध्यावासी और जनकपुरवासी दोनों समाज आपस में कहते हैं कि रामजी के साथ वन बसनेवाला सुख इतने ऊँचे दर्जे का है कि इसके लिए बड़े भाग्य की आवश्यकता है। उतना बड़ा भाग हम लोगों का कहाँ? दोनों समाज को रामजी के चरणों में स्वाभाविक प्रेम है उसमें कुछ भी बनावट नहीं है। अतः उन्हें विश्वास नहीं होता कि उनका भाग्य ऐसा होगा कि चौदह वर्ष रामजी के साथ रहने का अवसर प्राप्त हो सके।

एहि बिधि सकल मनोरथ करहीं। बचन सप्रेम सुनत मन हरहीं॥
सीय मातु तेहि समय पठाईं। दासी देखि सुअवसरु आईं॥१॥

अर्थ : इस भाँति मनोरथ कर रहे हैं। उनके प्रेमयुक्त वचन सुनकर मन हरण हो जाता है। सीताजी की माता ने उस समय दासी भेजा। वह अच्छा अवसर देखकर आयी।

व्याख्या : लोगों के मनोरथ करने की विधि का प्रादेशमात्र दिखलाकर कहते हैं कि सब लोग इस विधि से मनोरथ करते हैं और सरलता के कारण उस मनोरथ को प्रेम के साथ स्पष्ट शब्दों में बोलते भी जाते हैं। सरलता और प्रेम में यह सामर्थ्य है कि वैसे वचन सुननेवाले का मन हरण कर लेते हैं।

महाराज जनकजी के साथ सीताजी की माता महारानी सुनयना भी आयी हुई हैं। इधर कौसल्यादि रामजी की माता आयी हैं। मिलना आवश्यक है। सम्बन्ध के अनुसार पुछार : मातमपुरसी के लिए महारानी सुनयना का मिलने के लिए आना आवश्यक है। अतः सुनयनाजी ने दासी भेजा कि जब वह देख ले कि कौसल्यादि महारानियों को फुरसत है तब आकर खबर दे। उनसे कहे न, नहीं तो

वे लोग आवश्यक कार्य को भी छोड़कर मिलने के लिए समय निकाल लेंगी। सो दासी ठीक अवसर देखकर लौट आयी।

सावकास सुनि सब सिय सासू। आयेउ जनक राज रनिवासू ॥
कौसल्या सादर सनमानी। आसन दिये समय सम आनी ॥१॥

अर्थ : सीताजी के सभी सासों को इस समय फुरसत है। यह बात सुनकर जनकराज का रनिवास आगया। कौसल्याजी ने आदर के साथ सम्मान किया और समय के अनुकूल आसन लाकर दिया।

व्याख्या : दासी ने पता पाकर कि इस समय कौसल्या आदि महारानियों को अवकाश है। जनकजी की सुनयना आदि रानियाँ मिलने आयीं। महाराज जनकजी को भी चार रानियाँ थीं। कालिका पुराण में इसका उल्लेख है। यथा : चतसृभिस्तु भार्य्याभियंज्ञार्थे दीक्षितोऽभवत्। जनकपुर की दासी है। इसलिए उसने सीताजी का सम्बन्ध दृष्टि में रखकर समाचार दिया कि सीताजी की सासों को इस समय अवकाश है।

इधर रामजी की माताओं में सबसे बड़ी और प्रधान कौसल्याजी हैं। अतः सत्कार करने में वे ही अग्रसर हुईं। राज्य पर होतीं तो बैठने के लिए सिंहासन की व्यवस्था होती। पर यहाँ वन में हैं। अतः इस समय जैसा सम्भव है वैसा आसन दिया।

सीलु सनेहु सकल दुहुँ ओरा। द्रवहिं देखि सुनि कुलिस कठोरा ॥
पुलक सिथिल तनु बारि बिलोचन। महि नख लिखन लगीं सब सोचन ॥३॥

अर्थ : दोनों ओर सबके शील और प्रेम को देखकर और सुनकर कठोर वज्र भी पिघल जाता था। सभी के शरीर पुलकित थे। शिथिल थे। नेत्रों में जल था। नख से पृथ्वी पर लिखती हुई सोचने लगीं।

व्याख्या : दोनों ओर की महारानियों में बड़ा शील है और साथ ही साथ स्नेह भी अति अधिक है। उन लोगों की दशा देखकर और वचन सुनकर वज्र ऐसा कलेजा भी द्रवीभूत हो जाय। यहाँ कुलिश शब्द का अर्थ कुलिश जैसा हृदय लक्षणा से किया जायगा। क्योंकि कुलिश का देखना सुनना नहीं बनता।

अत्यन्त स्नेह से सबका शरीर पुलकित है और शिथिल है। सबको सात्त्विक भाव हुआ है। अब शोक की मुद्रा कहते हैं। स्त्रियों का स्वभाव है कि जब सोच में होती हैं तो पैर के नख से पृथ्वी पर लिखती सी हैं : ऐसी हो बात कवि श्री जानकीजी के विषय में कह आये हैं। यथा : चारु चरन नख लेखति धरनी। नूपुर मुखर मधुर कबि बरनी। इत्यादि।

सब सिय राम प्रीति किसि मूरति। जनु करुना बहु बेष बिसूरति ॥
सीय मातु कह बिधि बुधि बाँकी। जो पय फेनु फोर पबि टाँकी ॥४॥

अर्थ : सब सीताराम के प्रेम की मूर्ति सी थीं। मानो करुणा ही अनेक मूर्ति धारण करके सोच कर रही हो। सीताजी की माँ ने कहा कि ब्रह्मदेव की मति टेढ़ी है। जो दूध के फेन को वज्र की टाँकी से फोड़ते हैं।

व्याख्या : सबका अन्तःकरण सीताराम के प्रेम से भरा हुआ एक रूप का हो रहा है और सभी करुणा कर रही हैं। अतः कवि कहते हैं कि मानो स्वयं करुणा ही ने अनेक रूप धारण कर लिया है।

चक्रवर्तीजी के देहावसान के बाद यह पहिली भेंट है। अतः समवेदना प्रकाश : मातमपुरसी का अवसर है। सीताजी की माता का वार्ता आरम्भ करना प्राप्त है और बात चक्रवर्तीजी के देहावसान सम्बन्धी ही होनी चाहिए और इस विषय के उठाने में कैकेयी का नाम लेना ही पड़ेगा। कैकेयीजी उपस्थित भी हैं। अतः किस भाँति वार्ता आरम्भ की जाय? यहाँ पर हिन्दू संस्कृति का दृश्य कवि ने खोलकर दिखलाया है। सीताजी की माता कहती हैं कि ब्रह्मदेव की बुद्धि बड़ी बाँकी है। वे दूध के फेन को वज्र की टाँकी से फोड़ते हैं। इतने में ही भगवती सुनयना को जो कहना था सो कह दिया : ब्रह्मदेव को बुद्धि बाँकी है कहकर ब्रह्मदेव पर आक्षेप किया कि यह करणी ब्रह्मदेव की है। उन्हीं के बिगाड़ने से सब बिगड़ा। दूसरे किसी का इसमें दोष नहीं है। दूध का फेन तो मुख के श्वास से फूट सकता था। महारानी कैकेयी के भरत को राज्य माँग लेने से ही रामजी का अभिषेक टल सकता था। अन्यत्र राज्य सुख को दूध से उपमित भी किया है। यथा : भामिनि भयउ दूध कै माँखी। उस दूध के फेन को ब्रह्मदेव ने वज्र की टाँकी से फोड़ा। अर्थात् रामजी के वनवास के साथ भरत को राज्य माँगा गया। रामजी का वनवास ही वज्र की टाँकी है। फल वही हुआ जो होना था। दूध का आधार पात्र भी नष्ट हो गया। अर्थात् चक्रवर्ती का देहावसान हो गया। चक्रवर्ती के देहावसान के समय वज्र की टाँको का दृश्य उपस्थित कर किया। यथा : भयउ कोलाहल अवध अति सुनि नृप राउर सोर। बिपुल बिहँग बन परेउ निसि मानहुँ कुलिस कठोर।

दो. सुनिअ सुधा[1] देखिअहि गरल, सब करतूति कराल।
जहँ तहँ काल उलूक बक, मानस सकृत मराल ॥२८१॥

अर्थ : अमृत सुना जाता है और विष देखा जाता है। सभी करणी उनकी कराल है। उलूक और बक तो सर्वत्र ही हैं। केवल मानस : सरोवर में हंस है।

व्याख्या : सुनने में राम राज्याभिषेक आया और देखने में वनवास आया। यही अमृत का सुना जाना और विष का दिखायी पड़ना है। यथा : का सुनाइ बिधि काह सुनावा। राउ सुनाइ दीन्ह बनबासू। इसका कारण यह है कि संसार काक उलूक से भरा पड़ा है। दुनिया में खल विषयी और राग द्वेष का ही बोलबाला है। विवेकी हंस तो दूर मानस सरोवर में सुने जाते हैं। भाव यह कि कुसङ्ग इस संसार में सुलभ

———

१. यहाँ ललित : अलङ्कार है।

है। सुसङ्ग तो भाग्य से ही बड़े परिश्रम से मिलता हैं। अर्थात् किसी रागद्वेषी खल प्राणी की मन्त्रणा से ही भगवती कैकेयी की बुद्धि विकृत हुई। काक मलिन उलूक अज्ञानी और बक दगाबाज मराल विवेकी माना जाता है। काक मन्द बुद्धि होता है। यथा : महामंद मति कारन कागा। मन्थरा जन्म से ही काक सी थी। यथा : नाम मनथरा मंद मति। सरस्वती के कारण उल्लू हो गयी। यथा : गई गिरा मति फेरि···करै बिचार कुबुद्धि कुजाती। होउ अकाज कौन बिधि राती। कैकेयीजी के पास जाते जाते बकी हो गयी। यथा : बर्कोहि सराहत जानि मराली। हंस भरत सो दूर थे। यथा : भरत हंस रबि बंस तड़ागा।

सुनि ससोच कह देबि सुमित्रा। बिधि गति बड़ि बिपरीत बिचित्रा ॥
जो सृजि पालइ हरइ बहोरी। बाल केलि सम बिधि मति भोरी ॥१॥

अर्थ : सुनकर सुमित्रा देवी सोच के साथ कहने लगीं कि ब्रह्मदेव की गति अत्यन्त विपरीत और विचित्र है। जो सृष्टि पालन करता है और फिर संहार कर देता है। बालकों के खेल की भाँति ब्रह्मदेव की मति भोली है।

व्याख्या : सुनयनाजी ने विधि की बुद्धि की वक्रता का वर्णन किया। सुमित्राजी उनकी गति का वर्णन करती हैं। संसार जिस गति से चलता है। उससे विधि की गति विपरीत है। संसार में विष वृक्ष को भी लगाकर कोई नहीं काटता और व्यर्थ का काम कोई नहीं करना चाहता। ब्रह्मदेव सृष्टि करते हैं। अन्त में स्वयं उसका संहार कहते हैं। यह विधि की गति की गति की विपरीतता है और जिसका अन्त में संहार ही करना है उसकी सृष्टि करने से ही क्या लाभ है। यह विधि की गति की विचित्रता है। अतः कहना पड़ता है कि विधि की मति भोली है। जो अनहोनी बात हो जाती है वह विधि का ही करतब है। ऐसी सुन्दर रचना करके बिगाड़ दिया। दोनों महारानियों ने विधि का ही दोष ठहराया।

कौसल्या कह दोसु न काहू। करम बिबस दुख सुख छति लाहू ॥
कठिन करम गति जान बिधाता। जो सुभ असुभ सकल फलदाता ॥२॥

अर्थ : कौसल्याजी ने कहा कि किसी का दोष नहीं है। दुःख सुख हानि लाभ कर्म के अनुसार हुआ करता है। कठिन कर्म गति को विधि जानते हैं जो कि शुभ अशुभ फल दिया करते हैं।

व्याख्या : महारानी कौसल्या ने कहा कि किसी का दोष नहीं है। यथा : काहु न कोउ सुख दुख कर दाता। निजकृत कर्म भोग सब भ्राता। दुःख सुख हानि लाभ सब अपने किये हुए कर्मों का फल है। विधाता सबके पूर्वाजित शुभाशुभ कर्मों को जानते हैं और तदनुसार फल देते हैं। यथा : कालरूप तिन कह मैं ताता। सुभ अरु असुभ करम फल दाता।

ईस रजाइ सीस सबही के। उतपति थिति लय बिषहु अमी के ॥
देबि मोह बस सोचिअ बादी। बिधि प्रपंचु अस अचल अनादी ॥३॥

अर्थ : ईश्वर की आज्ञा उत्पत्ति पालन संहार अमृत और विष सभी के सिर हैं। हे देवि ! मोह के वश व्यर्थ ही सोच करना है। विधाता का प्रपञ्च अनादिकाल से अटल है।

व्याख्या : ईश्वर की आज्ञा टल नहीं सकती। वह होकर ही रहती है। यथा : हरि इच्छा भावी बलवाना ! हृदय सराहत संभु सुजाना। तथा : गरल सुधा रिपु करै मिताई। गोपद सिंधु अनल सितलाई। गरुड़ सुमेरु रेनु सम ताही। राम कृपा करि चितवा जाही। तथा : मातु मृत्यु पितु समन समाना। सुधा होइ बिष सुनु हरिजाना। मित्र करै सतरिपु कै करनी। तात कहँ बिबुध नदी बैतरनी। सब जग ताहि अनलहु ते ताता। जो रघुबीर बिमुख सुनु भ्राता। सिद्ध है कि ईश्वर की आज्ञा ही उत्पत्ति स्थिति लय विष अमृत सबको मान्य है। अतः शोक करना व्यर्थ है। अनादि काल से कर्म जाल में उलझे हुए जीव दुःख पा रहे हैं और इसी भाँति संसार सदा चलता रहेगा। सृष्टि के बाद लय और लय के बाद पुनः सृष्टि इस प्रकार संसार प्रवाहरूपेण नित्य है। शोक करने का कोई फल नहीं है।

भूपति जिअब मरब उर आनी। सोचिअ सखि लखि निज हित हानी ॥
सीय मातु कह सत्य सुबानी। सुकृती अवधि अवधपति रानी ॥४॥

अर्थ : महाराज का जीना मरना याद करके जो सोच होता है वह अपने हित की हानि देखकर होता है। सीताजी की माता ने कहा कि पुण्यवानों की सीमा अवध नरेश की महारानी की सुन्दर वाणी सत्य है।

व्याख्या : अपने स्वार्थ की हानि हुई। इसीलिए महाराज के मरने जीने का सोच है। जिससे जिनके स्वार्थ की हानि नहीं होती उसके जीने मरने का कोई परवाह नहीं करता। संसार स्वार्थ के वशीभूत है। नवा[1] अरे पत्युः कामाय पतिः प्रियो भवति आत्मनस्तु कामाय पतिः प्रियो भवति।

यह सुनकर सीताजी की माता ने कहा कि महाराज सुकृतियों के शिरोमणि थे। आप उनकी सहधर्मिणी हैं। आपने जो सुन्दरवाणी कही वही सत्य है। हम लोगों का कथन तो केवल शोकोद्गार मात्र था।

दो. लखनु रामु सिय जाँहु बन, भल परिनाम न पोचु।
गहबरि हिय कह कोसिला, मोहि भरत कर सोचु ॥२८२॥

अर्थ : गह्वर हृदय से कौसल्याजी ने कहा कि लक्ष्मण और राम सीता वन जायँ। इसका परिणाम अच्छा है बुरा नहीं। पर मुझे तो भरत का सोच है।

व्याख्या : कौसल्याजी ने पहिले से ही सन्तोष कर रक्खा है। यथा : जाउ सुखेन बनहि बलि जाऊँ। राखहुँ सुतहि करउँ अनुरोधू। धर्म जाइ अरु बंधु बिरोधू।

---

१. याज्ञवल्क्यजी ने कहा कि हे मैत्रेयी ! पति की कामना से पति प्रिय नहीं होता। आत्मा की कामना से पति प्रिय होता है।

तथा : अस बिचारि नहिं करउँ हठ झूठ सनेह बढ़ाइ इत्यादि। अतः कहती हैं कि लक्ष्मण और राम जानकी वन जायँ। क्योंकि इसका परिणाम अच्छा है। चौदह वर्षं के बाद ये लोग लौट आवेंगे। संसार में इनका यश होगा। परन्तु मुझे भरत का सोच है। भाव यह कि जैसी वाणी भरतजी बोल बैठते हैं ऐसी ही वाणी इनके पिता के मुख से निकलती थी। यथा : सो सुत बिछुरत गये न प्राना। को पापी बड़ मोहि समाना। भरत भी ऐसी ही वाणी बोलते हैं। यथा : मैं सठ सब अनरथ कर हेतू। बैठि बात सब सुनउँ सचेतू। बिनु रघुबीर बिलोकि अवासू। रहे प्रान सहि जग उपहासू। जौं प्रिय बिरह प्रान प्रिय लागे। देखब सुनब बहुत अब आगे। इत्यादि। अतः मुझे भरत का सोच है कि कहीं यह लड़का भी बाप की भाँति धोखा न दे देवै।

ईस प्रसाद असीस तुम्हारी। सुत सुतबधूँ देवसरि बारी॥
राम सपथ मैं कीन्ह न काऊ। सो करि कहौं सखी सति भाऊ॥१॥

अर्थ : ईश्वर की कृपा से और आपके आशीर्वाद से बेटे और बहुएँ गङ्गाजल हैं। रामजी की शपथ मैंने कभी नहीं की। सो उनकी शपथ करके मैं सच्चे भाव से कहती हूँ।

व्याख्या : ऐसी परिस्थिति में कल्मष हृदय में आ ही जाता है। परन्तु भगवत् कृपा और आपके : अर्थात् भागवत के आशीर्वाद से बेटे और बहुएँ गङ्गा जल की भाँति निर्मल और पवित्र हैं। उनके हृदय में किसी प्रकार के कल्मष का प्रवेश नहीं हुआ। जैसे गङ्गाजल की पवित्रता में विकार नहीं आता। उसमें कीड़े नहीं पड़ते। इसी भाँति बेटे और बहुओं के हृदय में न विकार है न होने की सम्भावना है। अर्थात् इस काण्ड के उपस्थित होने पर भी परम प्रीति बनी हुई है।

इसी प्रीति का उदाहरण देते हुए भरतजी की प्रशंसा का उपक्रम कहते हुए कहती हैं कि मैंने कभी भी रामजी की शपथ नहीं ली। महाराज तो कभी ले भी लेते थे। यथा : भामिनि राम सपथ सत मोही। सो आज मैं रामजी की शपथ लेकर कहती हूँ। ऐसे शपथ लेने की यह आवश्यकता है कि इस समय भरत की बड़ाई करने में मेरी चतुरता का ध्यान सुननेवाले के मन में आ सकता है। अतः सत्यता की दृढ़ता के लिए कहती हूँ। सखी सम्बोधन का यह भाव है कि आप से कोई छिपाव नहीं है अथवा यदि कोई मुझमें त्रुटि हो तो आपको सुधारने का अधिकार है।

भरत सील गुन बिनय बड़ाई। भायप भगति भरोस भलाई॥
कहत सारदहु कर मति हीचे। सागर सीप कि जाहिं उलीचे॥२॥

अर्थ : भरतजी के शील, गुण, विनय, बड़ाई, भाईपन, भक्ति, भरोस और भलाई को कहते हुए सरस्वती की बुद्धि भी हिचक जाती है। जैसे सीप से समुद्र उलचा नहीं जा सकता।

व्याख्या : भरत का शील देखिये कि अट्ठाईस वर्ष के हुए। अभी रामजी के सामने नहीं देखते। बोलने में भी सङ्कोच करते हैं। यथा : महूँ सनेह सकोच बस सनमुख कही न बैन। दरसन तृपित न आजु लगि प्रेम पियासे नैन। इसी भाँति भरतजी के गुण, विनय, बड़ाई, भाईपन, भक्ति और भलाई का उत्कर्ष है।

गुण। यथा : निरवधि गुन निरुपम पुरुष भरत भरत सम जानि।
कहिय सुमेरु कि सेरसम कबिकुल मति सकुचानि ॥

विनय। यथा : भरत कमलकर जोरि धीर धुरन्धर धीर धरि।
बचन अमिय जनु बोरि देत उचित उत्तर सबहिं ॥

बड़ाई। यथा : और करै को भरत बड़ाई।
सरसी सीप कि सिन्धु समाई ॥

भायप। यथा : सुचि सुबंधु नहिं भरत समाना।
भयउ न भुवन भरत सम भाई ॥

भगति। यथा : तुम्ह तउ भरत मोर मत एहू।
धरे देह जनु राम सनेहू ॥

भरोस। यथा : आपन जानि न त्यागिहैं मोहि रघुबीर भरोस।

भलाई। यथा : सुनहु लखन भल भरत सरीखा।
बिधि प्रपंच मह सुना न दीखा ॥

भरतजी के इन भावों का वर्णन सरस्वती भी नहीं कर सकतीं। मनुष्य की क्या गिनती है। जैसे सीप से समुद्र नहीं उलचा जा सकता। यथा : बिधि हरिहर माया बड़ि भारी। सोउ न भरत मति सकै निहारी।

जानउँ सदा भरत कुलदीपा। बार बार मोहि कहेउ महीपा ॥
कसें कनकु मनि पारिख पाएँ। पुरुष परिखिअहि समय सुभाएँ ॥३॥

अर्थ : बार बार चक्रवर्तीजी ने कहा है कि मैं तो सदा भरत को कुलदीप जानता हूँ। सोना कसे जाने प्र और मणि परखनेवाले के मिलने पर और पुरुष काम पड़ने पर स्वभाव से परखा जाता है।

व्याख्या : कौसल्याजी इसके प्रमाण में चक्रवर्तीजी के वचन को उद्धृत करती है कि एक बार नहीं बार बार मुझसे महाराज ने कहा है कि भरत कुल का दीप है। भाव यह कि जिस भाँति अन्धकार में दीप से ही काम चलता है। इसी भाँति कुल की विपत्ति के दूर करने का काम भरत से ही सम्भव है।

सोना के खरेपन का पता बिना कसे नहीं लगता। मणि की बहुमूल्यता का पता बिना जौहरी के नहीं लगता। इसी भाँति पुरुष की उत्तमता का पता बिना विपत्ति में उसके स्वभाव को देखे नहीं चलता। सो आज मालूम हो रहा है कि महाराज का कथन कितना सत्य था।

अनुचित आजु कहब अस मोरा । सोक सनेह सयानप थोरा ।।
सुनि सुरसरि सम पावनि बानी । भई सनेह बिकल सब रानी ।।४।।

अर्थ : आज मेरा ऐसा कहना अनुचित है । क्योंकि : इसमें शोक, स्नेह और सयानापन थोड़ा है । गङ्गाजल के समान निर्मल वाणी सुनकर सब रानियाँ स्नेह से विकल हो गयीं ।

व्याख्या : कौसल्याजी कहती हैं कि यही बात आज यदि दूसरे के मुख से निकलती तो ठीक थी या दूसरे अवसर पर मैं ही कहती तो भी ठीक थी । क्योंकि इस समय ऐसा कहने का यह अर्थ लगेगा कि मुझे राम वनगमन का शोक कम है भरत का सोच है । अपना प्राण बड़ा प्यारा है उसे न छोड़ेंगी । स्नेह भी कम है । भरत की बाजी बीस देखकर रामजी से अधिक भरत पर प्रीति दिखला रही हैं । सयानापन भी थोड़ा है । क्योंकि लोग समझेंगे कि मैं भरतजी को बढ़ावा दे रही हूँ जिसमें भरतजी हठ करके रामजी को लौटा ले चलें । फिर भी मुझे ऐसा कहना पड़ता है । क्योंकि स्नेहाधिक्य के कारण भरतजी के विषय में मुझे भय हो रहा है ।

कौसल्याजी की ऐसी सरल वाणी जिसमें छल का स्पर्श नहीं सुनकर सब रानियाँ स्नेह से विकल हो गयीं कि ऐसे सरल को ऐसी विपत्ति ? अथवा भरत के स्नेह की अत्यन्त गम्भीरता सुनकर विकल हो गयीं ।

दो. कोसल्या कह धीर धरि, सुनहु देबि मिथिलेसि ।
को बिबेक निधि बल्लभहि, तुमहि सकइ उपदेसि ।।२८३।।

अर्थ : कौसल्याजी ने धैर्य धारण करके कहा कि हे मिथिलेश्वरी देवी ! सुनो । तुम विवेक के समुद्र महाराज विदेह की वल्लभा हो । तुम्हें कौन उपदेश दे सकता है ।

व्याख्या : सबके विकल होने पर कौसल्याजी धैर्य धारण करके महरानी सुनयना का धैर्य बँधाते हुए कहती हैं कि आप को कौन उपदेश दे सकता है ? आप विवेक के समुद्र महाराज जनक की वल्लभा हो । आप में भी वैसे ही गुण हैं । यदि न होते तो उनकी वल्लभा कैसे होती । आप स्वयं विचार पूर्वक धैर्य धारण करें । सुनयनाजी ने चक्रवर्तीजी की प्रशंसा करते हुए कहा था : सुकृती अवधि अवधपति रानी । यहाँ कौसल्याजी जनकजी की प्रशंसा करती हुई कहती हैं : को बिबेक-निधि बल्लभहिं तुमहि सकै उपदेसि ।

रानि राय सन अवसरु पाई । अपनी भाँति कहब समुझाई ।।
रखिअहिं लखनु भरतु गवनहिं बन । जौं यह मत मानइ महीप मन ।।१।।

अर्थ : हे रानी ! अवसर पाकर अपनी ओर से समझाकर महाराज से कहना कि भरतजी वन जायँ और लक्ष्मण रोक लिये जायँ उनका जाना ठीक नहीं । परन्तु यदि इस बात पर महाराज का मन माने तो : नहीं तो नहीं ।

व्याख्या : अवसर पर कही हुई बात कारगर होती है। अतः यह बात अवसर पाकर कहना। परन्तु मेरे सन्देश की भाँति नहीं कहना। नहीं तो महाराज उसे कर्तव्य मान बैठेंगे। उसे अपनी ओर से यदि समझाकर कहेंगी तो उस बात का ख्याल भी करेंगे और उचित अनुचित का विचार भी करेंगे।

लक्ष्मण का वन जाना अच्छा नहीं है। रामजी के साथ भरत का जाना ठीक है। बड़ी चूक हुई जो महाराज को वन नहीं भेजा गया। उस चूक से शिक्षा ग्रहण करना चाहिए। भरत कहते हैं : न तरु फेरिअहि बन्धु दोउ नाथ चलौं मैं साथ। सो भरत साथ जायँ। यह मेरी सम्मति है।

तौ भल जतनु करब सुबिचारी। मोरें सोचु भरत कर भारी॥
गूढ़ सनेह भरत मन माँही। रहें नीक मोहि लागत नाँही॥२॥

अर्थ : तो विचार करके अच्छी तरह यत्न करना। मुझे भारी सोच भरत का है। भरत के मन में गूढ़ प्रेम : रामजी के प्रति है। उनका रहना मुझे अच्छा नहीं लगता।

व्याख्या : यदि यह बात महाराज को जँचे तो आप भी अच्छी तरह से विचार कर इस बात पर खूब जोर दे देना। जिसमें विचार कार्य में परिणत हो जाय। क्योंकि मुझे भरत का भारी सोच है। अत्यन्त प्रेमी का प्रेमपात्र के साथ रहने में ही भला है और भरत के मन में रामजी के प्रति गूढ़ प्रेम है। जितना प्रेम मालूम पड़ता है उससे कहीं अधिक है। इसलिए भरत का रहना मुझे अच्छा नहीं मालूम होता। मोहि भरत कर सोच : कहकर जिस बात का उपक्रम किया उसी का उपसंहार : मोरे सोच भरत कर भारी कहकर कर रही हैं।

लखि सुभाउ सुनि सरल सुबानी। सब भइ मगन करुन रस रानी॥
नभ प्रसून झरि धन्य धन्य धुनि। सिथिल सनेह सिद्ध योगी मुनि॥३॥

अर्थ : स्वभाव देखकर और सरल सुन्दर वाणी सुनकर सब करुणरस में मग्न हो गयीं। आकाश से फूलों का झर लग गया और धन्य धन्य ध्वनि हुई। सिद्ध योगी मुनि स्नेह से शिथिल हो गये।

व्याख्या : सिवाय सच्चे स्नेही के और किसकी ताकत है जो कहे कि भरत का रहना मुझे अच्छा नहीं लगता। सो कौसल्याजी का ऐसा स्वभाव देखकर और जैसा मन का भाव है ठीक वैसा ही बोलते देखकर सब रानियाँ प्रेम में मग्न हो गयीं।

कुटिल लोग इस बात का दूसरा ही अर्थ करेंगे। इस बात की परवाह न करके सीधे सीधे भरत का कल्याण देखनेवाली कौसल्या माता पर देवताओं ने पुष्पवृष्टि की और धन्य धन्य कहा। अर्थात् देवलोक में प्रशंसा होने लगी। देवता, सिद्ध, मुनि और योगियों को दूर श्रवण की सिद्धि है। अतः उन लोगों ने अपने अपने स्थान से ही सब बातें सुन ली। सो सिद्ध योगी और मुनि लोग तो स्नेह से शिथिल हो गये। धन्य धन्य भी नहीं कह सके।

सबु रनिवासु बिथकि लखि रहेऊ। तब धरि धीर सुमित्रा कहेऊ।।
देबि दंड जुग जामिनि बीती। राम मातु सुनि उठी सुप्रीती ।।४।।

अर्थ : सब रनिवास देखकर थकित रह गया तब धैर्य धरकर महारानी सुमित्रा ने कहा कि हे देवि! दो दण्ड रात बीत गयी। सुनकर रामजी की माता प्रीति के साथ उठ खड़ी हुई।

व्याख्या : कौसल्याजी का स्वभाव तथा सरल वाणी देखकर सब रानियाँ तो प्रेम में मग्न हो गयीं। तब सुमित्राजी ने धैर्य धारण किया और रात अधिक होते देखकर कहा कि देवि! दो दण्ड रात बीत गयी। भाव यह कि महाराज अन्त:पुर में पधारे होंगे और आप सब लोग यहीं हैं।

सुमित्राजी की बात सुनकर विदाई के लिए कौसल्याजी खड़ी हो गयीं। यह सबसे बड़ी हैं। इनके उठने से सारा दरबार उठ गया।

दो. बेगि पाउ धारिअ थलहि, कह सनेह सतिभाय।
हमरे तब अब ईस गति, कै मिथिलेस सहाय ।।२८४।।

अर्थ : अब आप शीघ्र डेरे पर पधारे। हमें तो अब ईश्वर का भरोसा है। या मिथिलाधीश सहायक हैं। यह बात स्नेह और सच्चे भाव से कहा।

व्याख्या : कौसल्याजी कहती हैं कि सेवाधर्म के सँभालने के लिए अब आप शीघ्रता करें और डेरे पर पधारें। भेंट होने का निष्कर्ष कहती हैं कि हम लोगों को या तो परमेश्वर का भरोसा है या मिथिलेश्वर का। भाव यह कि चक्रवर्तीजी के न रहने से हम लोग अनाथ हो गयीं। सिवा ईश्वर और मिथिलेश्वर के दूसरा सहायक नहीं दिखायी पड़ता। हेतु रहित उपकारी तो दो ही हैं। भगवान् और भागवत। यथा : हेतु रहित जुग जग उपकारीं। तुम तुम्हार सेवक असुरारी।

लखि सनेहु सुनि बचन बिनीता। जनकप्रियाँ गह पाँय पुनीता ।।
देबि उचित असि बिनय तुम्हारी। दसरथ घरिनि राम महतारी ।।१।।

अर्थ : प्रेम देखकर और विनीत वचन सुनकर जनक को प्रिया ने पवित्र चरणों को पकड़ लिया। कहने लगीं : कि हे देवि! तुम्हारी ऐसी विनती उचित है। क्योंकि राजा दशरथ की गृहिणी हो और रामजी की माँ हो।

व्याख्या : महारानी कौसल्याजी ने जो बात कही उससे स्नेह और सत्य भाव टपक रहा था। सुनयनाजी ने ऐसा स्नेह देखकर और : हमरे तो अब ईसगति कै मिथिलेस सहाय। ऐसा विनययुक्त वचन सुनकर उनके चरण पकड़ लिये। चरण का विशेषण देते हैं पुनीत। भाव यह कि कौसल्याजी के चरण पवित्र हैं। उनके स्मरण से पाप छूटते हैं : विद्या का फल विनय है। नमन्ति फलिनो वृक्षाः नमन्ति गुणिनो जनाः। शुष्ककाष्ठानि मूर्खाश्च न नमन्ति कदाचन। जो जितना बड़ा होता है उसमें उतना ही विनय होता है। अतः सुनयनाजी कहती हैं कि आप में ऐसा विनय होना

उचित ही है। स्त्रियों का परिचय पति और पुत्र से ही दिया जाता है। सो दोनों आपको बड़े महान् और बड़े विनयी मिले। अतः आप में ऐसा विनय होना प्राप्त है। महाराज दशरथ का ऐसा विनय कि जनकपुर की चिट्ठी को सिंहासन पर से उठकर हाथ में लिया। यथा : मुदित महीप आप उठि लीन्ही। रामजी का ऐसा विनय कि महाराज का आगमन सुनते ही उठकर खड़े हो गये। यथा : सहित सभा संभ्रम उठेउ रघुकुल कमल दिनेस।

प्रभु अपने नीचहु आदरहीं। अगिन धूम गिरि सिर तिनु धरहीं ॥
सेवक राउ करम मन बानी। सदा सहाय महेसु भवानी ॥२॥

अर्थ : प्रभु अपने नीच का भी आदर करते हैं। अग्नि धूम को और पर्वत तृण को अपने सिर चढ़ाये रहते हैं। महाराज तो मनसा वाचा कर्मणा सेवक हैं। सहाय तो आपके सदा महेश भवानी हैं।

व्याख्या : सुनयनाजी कहती है कि आप ने जो कहा सो अपनी बड़ाई के अनुसार ही कहा। जिन्हें परमेश्वर प्रभुता देता है वे अपने से छोटे का आदर करते हैं। कहाँ अग्नि और कहाँ धूम। अग्नि तेजस्वी और धूम का आधार है। सो अपने आधेय अन्धकारमय धूम को अपने सिर पर धारण करता है। कहाँ महा गौरवयुक्त पर्वत और कहाँ अतिलाघवयुक्त तृण। सो भूधर अपने आधेय तथा सर्वथा उपेक्ष्य तृण को सिर पर स्थान देता है। जलधि अगाध मौलि बह फेनू। संतत धरनि धरत सिर रेनू। यही नियम है। तदनुसार आप कह रही हैं! नहीं तो महाराज विदेह तो सेवक हैं। यथा : यह राज साज समाज सेवक जानवो बिनु गथ लये। महाराज आपकी सहायता क्या करेंगे। आपके सहायक तो सदा ही महेश भवानी हैं।

रउरे अंग जोगु जग को है। दीप सहाय कि दिनकर सोहै ॥
रामु जाइ बनु करि सुर काजू। अचल अवधपुर करिहहिं राजू ॥३॥

अर्थ : आपकी सहायता के योग्य संसार में है कौन ? सूर्य का सहायक होना क्या दीप को शोभा देता है। रामजी वन जाकर देवताओं का कार्य करके अवधपुर में अचल राज्य करेंगे।

व्याख्या : सुनयनाजी कहती हैं कि महाराज विदेह सहायक नहीं सेवक हैं। संसार में ऐसा कौन है जो आपका सहायक होने योग्य हो। आपके सहायक महेश भवानी हैं। दीप सूर्य की कौन सी सहायता करेगा। आपका कार्य स्वयं सिद्ध है। रामजी जो वन जा रहे हैं सो देवताओं का कार्य सँवारने के लिए जा रहे हैं। वे अपनी इच्छा से जा रहे हैं। नहीं तो उन्हें राज्य से हटाकर वन भेजने में कौन समर्थ है। वहाँ से लौटकर वे अयोध्या में अचल राज्य करेंगे।

अमर नाग नर राम बाहुबल। सुख बसिहहिं अपने अपने थल ॥
येह सब जागबलिक कहि राखा। देबि न होइ मुधा मुनि भाषा ॥४॥

अर्थ : देवता नाग और मनुष्य रामजी के बाहुबल के सहारे सुख से अपने अपने स्थानों में बसेंगे। ये सब बातें महर्षि याज्ञवल्क्यजी ने पहिले ही कह रक्खा है। हे देवि ! मुनिजी का कहा अन्यथा नहीं हो सकता।

व्याख्या : इस समय तीनों लोक के निवासी दुःखी हैं। अपने अपने पद से च्युत हैं : रावण की भौंहे देखते रहते हैं। ब्रह्म सृष्टि जहँ लगि तनुधारी। दसमुख वस वर्ती नर नारी। सो राम के बाहुबल से देव कण्टकों का उद्धार होगा। फिर से तीनों लोक के निवासी अपने अपने लोकों में सुख से बसेंगे। भाव यह कि रामजी का वनवास जग मङ्गल के लिए हो रहा है।

योगी याज्ञवल्क्य ने यह सब राम तापनीय में कह रक्खा है। उनके वचन अन्यथा नहीं हो सकते। वे वेद वाक्य हैं।

दो. अस कहि पग परि पेम अति, सिय हित बिनय सुनाइ।
सिय समेत सिय मातु तब, चली सुआयसु पाइ ॥२८५॥

अर्थ : ऐसा कहकर चरणों पर गिरकर और सीताजी के लिए विनय करके सीताजी के सहित सीताजी की माता आज्ञा पाकर चलीं।

व्याख्या : ऐसा कहकर अत्यन्त प्रेम से सुनयनाजी ने सीताजी को साथ ले जाने के लिए विनय किया। जिसमें सीताजी को महाराज भी देख लें। माता से सास का अधिकार बड़ा है। इसलिए साथ ले जाने के लिए महारानी कौसल्या की आज्ञा की आवश्यकता पड़ी। महारानी कौसल्या ने आज्ञा दे दी और सुनयनाजी सीताजी को साथ लेकर अपने डेरे पर गयीं।

प्रिय परिजनहि मिली बैदेही। जो जेहि जोगु भाँति तेहि तेही ॥
तापस बेष जानकी देखी। भा सबु बिकल बिषाद बिसेखी ॥१॥

अर्थ : प्यारे कुटुम्बियों से जानकीजी मिलीं। जो जिस योग्य था उससे उसी भाँति से मिलीं। तपस्विनी के वेष में जानकीजी को देखकर सब लोग विषाद से विशेष विकल हो गये।

व्याख्या : यहाँ वैदेही शब्द से जानकीजी का भी देहाध्यास रहित होना दिखलाया। यहाँ परिजन से भी मैके के परिजन से तात्पर्य है। उन सबसे जानकीजी उसी भाँति मिलीं जिस भाँति सरकार अपने परिजनों से मिले। यथा : जो जेहि भाँय रहा अभिलाखी। तेहि तेहि कै तसि तसि रुचि राखी। भेद इतना ही है कि यहाँ यथारुचि न कहकर यथायोग्य कहते हैं। स्त्री शरीर से ऐसा ही उचित भी है। प्रिय परिजन का मिलना नहीं कहते। वैदेही का मिलना कहते हैं। मिलने में अग्रसर वैदेही हुईं। परिजन तो उनको तपस्विनी के वेष में देखकर विषाद से अति विकल हो गये थे। उन लोगों को रामजी को ही तापस वेष में देखने से विषाद था। जानकीजो के उस वेष में देखकर वह विषाद बहुत बढ़ गया। क्योंकि जानकीजी सबको प्राण सी प्यारी थीं। यथा : परिवार पुरजन मोहि राजहि प्रान प्रिय सिय जानवी।

जनक राम गुर आयसु पाई। चले थलहिं सिय देखी आई ॥
लीन्हि लाइ उर जनक जानकी। पाहुनि पावन पेम प्रान की ॥२॥

अर्थ : जनकजी रामजी और वसिष्ठजी की आज्ञा पाकर डेरे पर गये। देखा कि सीताजी आयी हुई हैं। राजा ने पवित्र प्रेम और प्राण की पाहुनी जानकी को हृदय से लगा लिया।

व्याख्या : भाव यह कि राजा उस समय वसिष्ठजी और रामजी के पास थे। उन लोगों से छुट्टी लेकर डेरे पर आये। रानी से सीताजी को साथ लाने के लिए पहिले ही कह रक्खा था। सो डेरे पर आते ही देखा कि वे आगयी हैं। महाराज को जानकीजी प्राण सी प्यारी थीं। इसलिए : पाहुनि पावन प्रेम प्रान की कहा। पिता और पुत्री का बड़ा पवित्र प्रेम होता है। आज जानकीजी पाहुन अर्थात् अतिथि की भाँति आयी हैं। जानकीजी के पुकारने का नाम सीया था। रानी तथा सामान्य लोग पहिले प्राकृत ही बोलते थे और प्राकृत में सीता शब्द का सीया रूप हो जाता है।

उर उमगेउ अंबुधि अनुरागू। भयउ भूप मनु मनहुँ पयागू ॥
सिय सनेह बटु बाढ़त जोहा। तापर राम प्रेम सिसु सोहा ॥३॥
चिरजीवी मुनि ग्यान बिकल जनु। बूड़त लहेउ बाल अवलंबनु ॥

अर्थ : हृदय में प्रेम का समुद्र उमड़ पड़ा। उस समय राजा का हृदय प्रयाग राज हो गया। सीताजी का स्नेह रूपी वृक्ष बढ़ता दिखायी पड़ा। उस पर राम प्रेमरूपी बालक शोभायमान हुआ। सो ज्ञानरूपी चिरञ्जीवी मुनि ने व्याकुल होकर डूबते हुए बालक का सहारा पाया।

व्याख्या : यहाँ जिस रूपक से कवि ने काम लिया है उनका संक्षेप वृत्तान्त यह है कि चिरञ्जीवी मुनि मार्कण्डेय मुनिजी ने प्रलय का दृश्य देखना चाहा। भगवान् ने उन्हें वह दृश्य दिखलाया। उन्होंने देखा कि समुद्र उमड़ा हुआ सारे संसार को डुबाता चला आता है। सम्पूर्ण पृथ्वी डूब गयी। कहीं किसी वस्तु का पता नहीं है। परन्तु जल के साथ ही साथ बढ़ता हुआ अक्षय वट केवल प्रयाग का पता दे रहा है। मुनिजी उस प्रलय कालीन समुद्र में तैरने लगे। तैरते तैरते श्रान्त और तरङ्गों के थपेड़े से व्याकुल हो गये। उस समय उस वट के पत्ते पर बालमुकुन्द को शयन करते देखा। कहीं ठिकाना न देखकर उन्हीं बालमुकुन्द के चरणों का आश्रय पकड़ा।

यहाँ जानकीजी को हृदय में लगाते ही राजा के हृदय में पुत्री अनुराग का समुद्र उमड़ पड़ा। उस समुद्र में सारी मनोवृत्तियाँ डूब गयीं। फिर भी महाराज का ज्ञान नहीं डूबा। वह अनुराग के साथ ही साथ तैरता हुआ ऊपर ही रहा। उस अपार समुद्र में तैरते और तरङ्ग के थपेड़ों को सहते सहते ज्ञान विकल हो चला। निरालम्ब होकर ज्ञान अधिक काल तक नहीं टिक सकता। उस समय सीताजी का प्रेम महाराज के हृदय का पता दे रहा था और उस प्रेम के आधार पर रामजी का

प्रेम था। उसी रामप्रेम का आश्रय ग्रहण करके ज्ञान की रक्षा हुई। यथा : सोह न राम प्रेम बिनु ग्यानू। करनधार बिनु जिमि जलजानू।

यहाँ पुत्री के अनुराग को समुद्र माना। उसने सभी मनोवृत्तियों को डुबा दिया। एक मनोवृत्ति इष्ट देवता सीताजी के प्रेम सम्बन्धिनी शेष रह गयी वह नहीं डूबी। अनुराग के साथ ही साथ बढ़ती गयी और उस मनोवृत्ति के आश्रित श्रीराम प्रेम सम्बन्धिनी वृत्ति रही। वह राम प्रेमवाली वृत्ति ज्ञान की बाधक नहीं है। बल्कि उसकी शोभा को बढ़ानेवाली है। उसी के आधार से राजा के ज्ञान की रक्षा हुई। नहीं तो उस समय विदेहता समाप्त हो जाती।

मोह मगन मति नहिं बिदेह की। महिमा सिय रघुबर सनेह की ॥४॥

अर्थ : विदेह की मति मोह में मग्न होनेवाली नहीं है। पर यह राम जानकी के स्नेह की महिमा है।

व्याख्या : भाव यह कि महाराज जनक ज्ञानियों में शिरोमणि हैं। पुत्री के प्रेमरूपी मोह को सामर्थ्य नहीं कि उनकी बुद्धि को क्षुब्ध कर सके। वही प्रेम जब सांसारिक पदार्थ में होता है तो मोह कहलाता है और महा अनर्थ का कारण है। परन्तु वही जब राम जानकी के चरणों में होता है तो भक्ति कहलाता है। वह ज्ञान का विरोधी नहीं है। अर्थात् महाराज तक को सोपास्ति ज्ञान है। अतः राम जानकी के स्नेह की यह महिमा है कि वह ज्ञान का बाधक न होकर साधक होता है और उसकी शोभा को बढ़ाता है।

दो. सिय पितु मातु सनेह बस, बिकल न सकी सँभारि।
धरनिसुताँ धीरजु धरेउ, समउ सुधरमु बिचारि ॥२८६॥

अर्थ : सीताजी पिता माता के स्नेह में ऐसी विकल हुईं कि अपने को सँभाल न सकी। पर पृथ्वी की कन्या ने समय और सद्धर्म का विचार करके धैर्य धारण किया।

व्याख्या : इधर सीताजी भी माता पिता के स्नेह से व्याकुल हो गयी। परन्तु धरणिसुता हैं। उन्होंने धैर्य धारण किया। विचारा कि धैर्य छोड़ने से इस समय यह अर्थ लगेगा कि सीता वनवास से दुःखी है और अपने सद्धर्म के भी प्रतिकूल पड़ेगा। यथा : राम संग सिय रहित सुखारी। प्रिय परिजन गृह सुरति बिसारी।

तापस बेष जनक सिय देखी। भयउ प्रेमु परितोषु बिसेखी ॥
पुत्रि पवित्र किए कुल दोऊ। सुजस धवल जगु कह सबु कोऊ ॥१॥

अर्थ : तपस्विनी के वेष में सीताजी को देखकर जनकजी को विशेष प्रेम और परितोष हुआ। बोले : हे पुत्री ! तैने दोनों कुल पवित्र किया। तेरे : यश से संसार उजागर हो गया। यह सभी कहते हैं।

व्याख्या : तापस वेष से सीताजी का रामप्रेम द्योतित हुआ। इसी को पिछली

अर्धाली में : तापर राम प्रेम सिसु सोहा : कहकर वर्णन किया। यही प्रेम जनकजी के ज्ञान का अवलम्बन हुआ। तापस वेष में सीताजी को देखकर जो प्रेम बढ़ा उसी की समता अक्षय वट से दी गयी है। उसी के आधार पर रामप्रेम था। जनकजी के लिए रामप्रेम का आधार सीताप्रेम का ही होना स्वाभाविक है। वही प्रेम ज्ञान का अवलम्बन हुआ। उसी से विशेष परितोष हुआ।

अब परितोष का रूप कहते हैं कि इस पतिप्रेम से रघुकुल निमिकुल दोनों पवित्र हुए। ऐसा सती बेटी के उत्पन्न होने से पितृकुल और पतिकुल दोनों पवित्र हो जाते हैं। सो तेरा सुयश संसार में फैल गया। सभी कहते हैं कि धन्य है संसार जिसमें ऐसी स्त्रीरत्न उत्पन्न होती हैं।

जिति सुरसरि कीरति सरि तोरी। गवनु कीन्ह बिधि अंड करोरी ॥
गंग अवनि थल तीनि बड़ेरे। एहिं किए साधु समाज घनेरे ॥२॥

अर्थ : तुम्हारी कीर्तिरूपी नदी गङ्गाजी को भी जीतकर करोड़ों ब्रह्माण्ड में चली गयी। गङ्गाजी के तीन बड़े स्थल पृथ्वी पर हैं। पर इस कीर्ति ने बहुत से साधु समाज बनाये।

व्याख्या : जनकजी कहते हैं कि त्रिपथगा गङ्गा तो केवल तीनों लोकों में गयी हैं। पर तेरी कीर्तिरूपी नदी तो करोड़ों ब्रह्माण्डों में पहुँच गयी। गङ्गाजी ने केवल तीन बड़े तीर्थ बनाये। १. हरद्वार २. प्रयाग और ३. गङ्गा सागर। पर तेरी कीर्ति नदी ने न जाने कितने साधु समाज बना दिये। जो तीर्थ को भी तीर्थ बनाते हैं। यथा : तीर्थीकुर्वन्ति तीर्थानि। भाव यह कि धर्म के लिए कष्ट सहने का ऐसा उदाहरण तुमने स्थापन किया कि कितने लोग धर्म के लिए कष्ट सहने को खड़े हो जावेंगे और यही साधुता है।

पितु कह सत्य सनेह सुबानी। सिय सकुच महुँ मनहुँ समानी ॥
पुनि पितु मातु लीन्हि उर लाई। सिख आसिष हित दीन्हि सुहाई ॥३॥

अर्थ : पिता तो सच्ची स्नेह युक्त सुन्दर वाणी कहते थे। पर सीताजी तो मानो सङ्कोच में गड़ी जाती थीं। फिर पिता माता ने उन्हें गले से लगा लिया और हितकर शिक्षा तथा आशीर्वाद दिया।

व्याख्या : जनकजी ने प्रेम से सच्ची बात प्रशंसा के रूप में कहा। यह पिता के मुख से अपने पतिप्रेम की प्रशंसा सुनकर सीताजी अत्यन्त सङ्कुचित होती जाती थीं। स्नेहमयी वाणी यथा : पुत्रि पवित्र किये कुल दोऊ। सत्य वाणी यथा : सुयस धवल जग कह सब कोऊ। सुवाणी यथा : जिति सुरसरि कीरति सरितोरी : इत्यादि :

अति प्रेम से फिर पिता ने और माता ने हृदय से लगाया। कवि वात्सल्य दिखलाते हुए कहते हैं कि पिता माता ने शिक्षा दी कि इसी भाँति धर्मपालन करने से ही दोनों लोक बनता है इत्यादि और आशीर्वाद दिया। यद्यपि यहाँ सीताजी

द्वारा वन्दना नहीं लिखा। फिर भी आशीर्वाद देने से प्रणाम का अनुमान करना पड़ेगा।

कहति न सीय सकुचि मनमाहीं। इहाँ बसब रजनी भल नाही ।।
लखि रुख रानि जनायउ राऊ। हृदयँ सराहत सीलु सुभाऊ ।।४।।

अर्थ : सीताजी मन में सङ्कोच करती हुई यह कह न सकीं कि यहाँ रात को रहना ठीक नहीं। रानी ने रुख समझकर महाराज को सूचित किया और मन से शील स्वभाव की प्रशंसा की।

व्याख्या : सीताजी रामजी के साथ वानप्रस्थ धर्म से रहती हैं। सरकार को : मुनि व्रत बेष अहार : की आज्ञा पिता द्वारा मिली हुई है। वानप्रस्थावस्था में क्षत्रिय पत्नी के साथ शयन करें और दोनों के बीच से साक्षीरूप से खड्ग रक्खा रहे। अतः रामजी के पास जाना आवश्यक था। पर सङ्कोच से कह नहीं सकती थीं। पर उनका रुख देखकर माँ समझ गयी। हृदय से सीताजी के शील स्वभाव की प्रशंसा करती हुई महाराज जनक से जाकर कहा कि सीताजी कहती नहीं है पर उनका जाना आवश्यक है।

दो. बार बार मिलि भेंटि सिय, बिदा कीन्ह सनमानि।
कही समय सिर भरत गति, रानि सुबानि सयानि ।।२८७।।

अर्थ : सीताजी से बार बार मिलकर और सम्मान करके उन्हें विदा किया और चतुर रानी तो ठीक अवसर देखकर भरत का हाल सुन्दर वाणी से कह सुनाया।

व्याख्या : अत्यन्त प्रेम के कारण बार बार मिलीं। समय ऐसा था कि विदाई में कुछ दे नहीं सकते थे। अतः सम्मान करके ही सीताजी को विदा किया। कौसल्याजी ने कहा था : रानि रायसन अवसर पाई। अपनी भाँति कहब समुझाई। सो सयानी रानी ने अच्छा मौका देखकर भरतजी का हाल सुन्दर वाणी द्वारा राजा से कहा कि भरत का प्रेम ऐसा है कि इन्हें घर लौटाने में बड़ा खतरा मालूम होता है। इनका प्रेम भी महाराज दशरथ सा ही है। एक गलती हो चुकी है कि महाराज दशरथ को लोगों ने रामजी के पास वन में नहीं भेजा। अब दूसरी गलती भरत को अयोध्या भेजकर न करनी चाहिए। बल्कि लक्ष्मण को अयोध्या भेज दिया जाय इत्यादि।

सुनि भूपाल भरत ब्यवहारू। सोन सुगंध सुधा ससि सारू ।।
मूँदे सजल नयन पुलके तन। सुजसु सराहन लगे मुदित मन ।।१।।

अर्थ : राजा ने भरत का व्यवहार सुनकर जो सोने में सुगन्ध और चन्द्रमा के सारभूत अमृत सा था आँखें मूद लीं और शरीर उनका पुलकित हो गया तथा प्रसन्न मन होकर उनके सुयश की प्रशंसा करने लगे।

व्याख्या : गति और व्यवहार समानार्थक शब्द हैं। उस व्यवहार को सोना सा कहा। पर सोने में सुगन्ध नहीं स्वाद नहीं। इस व्यवहार रूपी सोने में सुगन्ध भी है और अमृत सा स्वाद भी है।' व्यवहार में सोनापन भरतजी का स्वभाव है। यथा : कनकहि बान चढ़ै जिमि दाहे। कनकौ पुनि पखान ते होई। जारेउ सहज न परिहरि सोई। कसे कनक मनि पारिख पाये। पुरुष परखियहि समय सुभायें। सुवास से भाईपन कहा। यथा : १. अवलोकनि बोलनि मिलनि प्रीति परसपर हास। २. भापय भलि चहु बंधु की। १. जल माधुरी २. सुवास। सुधा ससि सारू से भक्ति कहा। यथा : राम सनेह सुधाकर सारू। भाव यह कि भरत का व्यवहार अलौकिक सोना है जो इस संसार में नहीं है। अमृत भी अनेक प्रकार का होता है। वह भी अमृत ही था जिसे पाताल में पीकर भीमसेन बलवान हुए थे। पर वह उन्हें अमर न कर सका। वह पाताल लोक का अमृत था। परन्तु चन्द्रमा में जो अमृत है उसे देवता लोग पान करते हैं। वह अमृतों में भी उत्तम कोटि का है। इसी भाँति भरतजी की भक्ति भी उत्तम कोटि की है।

ऐसे व्यवहार को सुनकर महाराज जनक को सात्त्विक भाव हुआ। आनन्द से उन्होंने आँखें बन्द कर लीं। रोगटें खड़े हो गये। बोल न सके। मन ही मन सुयश की सराहना करने लगे। भाव यह कि तन मन वचन से प्रेम में मग्न हो गये। मूँदे सजल नयन से तन की दशा कही। सुजस सराहन लगे से वचन की दशा कही और मुदित मन से मन की दशा कही।

**सावधान सुनु सुमुखि सुलोचनि। भरत कथा भव बंध बिमोचनि॥**
**धरम राजनय ब्रह्मबिचारू। इहाँ जथामति मोर प्रचारू॥२॥**

अर्थ : राजा ने कहा कि हे सुमुखि सुलोचनि! भरत की कथा भवबन्धन से छुड़ानेवाली है। तुम सावधान होकर सुनो। धर्म राजनीति और ब्रह्मविचार इन विषयों में यथामति मेरी पहुँच है।

व्याख्या : जनकजी प्रिया होने से सुमुखि सुलोचनि सम्बोधन देते हैं। अथवा रानी का नाम सुलोचनि : सुनयना है और सुमुखि नाम का विशेषण है। भरत की कथा असाधारण है। उसके सुनने से भवबन्धन कट जाता है। यथा : भरत चरित्त करि नेम तुलसी जे सादर सुनहि। सीय रामपद प्रेम अवसि होइ भवरस बिरति। अतः मैं जो कहता हूँ उसे सावधान होकर सुनो।

मेरी गति तीन विषयों में है। धर्मशास्त्र में राजनीति में और ब्रह्मविद्या में। इन तीनों विषयों की यदि कोई बात हो तो उसमें मैं अपनी सम्मति दे सकता हूँ। अपनी बुद्धि के अनुसार निर्णय भी कर सकता हूँ।

**सो मति मोर भरत महिमाही। कहइ काह छल छुअति न छाँहीं॥**
**बिधि गनपति अहिपति सिव सारद। कबि कोबिद बुध बुद्धि बिसारद॥३॥**

भरत चरित कीरति करतूती। धरम सील गुन बिमल बिभूती ॥
समुझत सुनत सुखद सब काहू। सुचि सुरसरि रुचि निदरि सुधाहू ॥४॥

अर्थ : वह मेरी बुद्धि भरत की महिमा का क्या वर्णन करे। उसकी छाया को भी छल छू नहीं पाता। ब्रह्मदेव गणेश शेष सारद कवि कोविद और बुद्धि विशारद पण्डित के लिए भरत का चरित कीर्ति करतूति धर्म शील गुण और निर्मल ऐश्वर्य सुनने और समझने में तो सबको सुखद है और गङ्गाजल सा पवित्र और अमृत से अधिक सुस्वादु है।

व्याख्या : महाराज जनक कहते हैं कि वह मेरी बुद्धि जो धर्मशास्त्र राजनीति और ब्रह्मविचार में काम कर जाती है भरत महिमा कहने में कुण्ठित हो जाती है। किसी विषय के कथन करने में उसे सीमित करना पड़ता है। उसका आदि अन्त कहना पड़ता है। महिमा का विचार वहीं तक है जहाँ तक छल का स्पर्श नहीं है। छल का स्पर्श होते ही महिमा समाप्त हो जाती है। अतः जहाँ तक छल नहीं है वहीं तक महिमा का वर्णन होता है। पर भरत की महिमा की छाया को छल स्पर्शं नहीं करता। अतः उसका वर्णन हो तो कैसे हो ?

१. विधि, २. गणपति, ३. अहिपति, ४. शिव, ५. शारद, ६. कोविद कवि और ७. बुद्धि विशारद पण्डित। ये ही सात बड़े बर्णन करनेवाले हैं। इन सब लोगों को १. भरत का चरित्र, २. कीर्ति, ३. करतूति, ४. धर्म, ५. शील, ६. गुण और ७. निर्मल विभूति, समझने और सुनने में सुखद है।

१. विधि को चरित्र सुखद : सृष्टि रक्षा के कारण। यथा :
सोक सिंधु बूड़त सबहि तुम अवलंब न दीन्ह।

२. गणपति को कीर्ति सुखद विघ्न विनाशकारी होने से। यथा :
समन अमित उतपात सब भरत चरित जप जाग।

३. शेषजी को करतूति सुखद : पृथ्वी सँभालने से। यथा :
भरत भूमि रह राउर राखी।

४. शिवजी को धर्म सुखद : रामभक्ति होने से। यथा :
रामभगति मय भरत निहारे ॥

५. शारदा को शील सुखद : स्वार्थ रहित होने से। यथा :
परमारथ स्वारथ सुख सारे।
भरत न सपनेहु मनहु निहारे ॥

६. कवि कोविद को गुण सुखद : रसास्वाद होने से। यथा :
करहु सो प्रेम प्रगट को करई।
केहि छाया कबि मति अनुसरई ॥

७. बुद्धि विशारद पण्डित को विमल विभूति सुखद : शिक्षामय होने से। यथा :
भरतहि होइ न राज मद बिधि हरिहर पद पाइ।

क्योंकि ये गङ्गाजल की भाँति पवित्र हैं। छलहीन होने से और अमृत से भी मीठे हैं। राम प्रेममय होने से।

दो. निरवधि[1] गुन निरुपम पुरुषु, भरतु भरत सम जानि।
कहिअ सुमेरु कि सेर सम, कबिकुल मति सकुचानि ॥२८८॥

अर्थ : असीम गुणवाले उपमारहित पुरुष भरत भरत के ही समान हैं। सुमेरु को क्या सेर के समान कहा जायगा? इसलिए : कवि समाज की बुद्धि सङ्कुचित हो गयी।

व्याख्या : भरत के गुणों की सीमा नहीं इसलिए निरवधि कहा और उनकी उपमा भी नहीं इसलिए निरुपम कहा। अनन्वयालङ्कार देते हुए महाराज कहते हैं कि भरत के समान भरत ही हैं। दूसरे लोगों से समानता दी नहीं जा सकती। अन्य लोगों में और भरत में उतना ही अन्तर है जितना कि सुमेरु पर्वत और सेर : बटखरे में है। अतः दूसरे से उपमा देने में कवि की बुद्धि सङ्कुचित होती है कि इतना बड़ा वैषम्य होते हुए उसे सामान्य धर्म में लाना ठीक नहीं।

अगम सबहि बरनत बर बरनी। जिमि जलहीन मीन गमु धरनी ॥
भरत अमित महिमा सुनु रानी। जानहि रामु न सकहिं बखानी ॥१॥

अर्थ : हे श्रेष्ठ वर्णवाली! सभी के लिए वर्णन करना अगम है। जैसे जल रहित पृथ्वी पर मछली की गति नहीं होती। हे रानी! भरतजी की असीम महिमा रामजी जानते हैं। परन्तु वे भी वर्णन नहीं कर सकते।

व्याख्या : भरत का चरित विषय वासना रहित है। इसलिए उसकी उपमा जलहीन धरनी से दी गयी। विषय को अत्यत्र जल और मन को मीन माना गया है। यथा : बिषय बारि मन मीन भिन्न नहिं होत कबहुँ पल एक। विषयरूपी जल से मनरूपी मछली क्षण भर के लिए भी अलग नहीं हो सकती। इसलिए निर्विषय वस्तु में मन की गति होना वैसा ही है जैसे जलहीन स्थान में मीन की गति। अतः भरत के चरित्र में किसी की गति नहीं है। मछली जानती ही नहीं कि बिना जल का प्रदेश कैसा होता है। इसी भाँति भरत की महिमा कोई नहीं जानता। केवल रामजी जानते हैं क्योंकि वे भी विषय रस से रूखे हैं। यथा : राम पुनीत विषय रस रूखे। परन्तु वे भी कह नहीं सकते। क्योंकि कहना और सीमित करना एक बात है। असीम का वर्णन हो नहीं सकता। असीमता जानी जा सकती है पर कही नहीं जा सकती। अतः भरत की महिमा रामजी जानते हैं कि असीम है। कही नहीं जा सकती इसीलिए तो असीम है।

बरनि सपेम भरत अनुभाऊ। तिय जिय की रुचि लखि कह राऊ ॥
बर नहि लखनु भरत बन जाँही। सब कर भल सबके मन माँही ॥२॥

---

१. यहाँ अनन्वयालङ्कार है।

अर्थ : प्रेम के साथ भरत की महिमा का वर्णन करके स्त्री की रुचि देखकर राजा ने कहा कि भरत वन जायँ। इसी में सबका भला है और यही बात सबके मन में है। लक्ष्मण का जाना अच्छा नहीं।

व्याख्या : पहिले राजा जनक ने भरतजी की महत्ता का वर्णन किया। रानी ने भरत की गति कहने में इस बात के दिखलाने का पूरा प्रयत्न किया कि लक्ष्मणजी को रोक लिया जाय और भरत को रामजी के साथ वन जाने दिया जाय। क्योंकि रामजी का विरह भरत के लिए असह्य है। लक्ष्मण और शत्रुघ्नजी मिलकर राजकाज सँभालेंगे। अतः रानी की रुचि का समर्थन करते हुए राजा ने कहा कि जो तुमने कहा है वह सबके भले की बात है और सभी यह चाहते हैं कि लक्ष्मण का जाना ठीक नहीं। भरतजी वन जायँ।

देबि परंतु भरतु रघुबर की। प्रीति प्रतीति जाइ नहिं तरकी ॥
भरतु अवधि सनेह ममता की। यद्यपि राम सीम समता की ॥३॥

अर्थ : परन्तु हे देवी ! भरत और रामजी की प्रीति और प्रतीति में तर्क काम नहीं करता। यद्यपि रामजी समता की सीमा हैं तथापि भरत स्नेह और ममता की सीमा हैं।

व्याख्या : जनकजी रानी से कहते हैं कि तुम्हारा तर्क ठीक है। परन्तु रामजी में और भरत में कितनी प्रीति है और कितनी प्रतीति है इसमें तर्क काम नहीं करता। क्योंकि बुद्धि की वहाँ तक पहुँच नहीं।

जिस भरतजी के कल्याण के लिए तुम उनका वन जाना सोच रही हो वे अपना कल्याण किस बात में मानेंगे। रामजी की आज्ञा पालन में या उन पर सङ्कोच डालने में यह कौन कह सकता है।

यद्यपि रामजी समता की सीमा हैं। उनके साथ चाहे लक्ष्मण जायँ या भरत जायँ उनके लिए दोनों बराबर हैं। पर भरत भी स्नेह और ममता की सीमा हैं। वे कभी लक्ष्मणजी या रामजी के मन में ठेस नहीं लगने देंगे।

परमारथ स्वारथ सुख सारे। भरत न सपनेहुँ मनहुँ निहारे ॥
साधन सिद्धि राम पग नेहू। मोहि लखि परत भरत मत एहू ॥४॥

अर्थ : परमार्थ और स्वार्थ के सारे सुखों को तो मानो भरत ने कभी सपने में भी नहीं देखा। साधन और सिद्धि : दोनों रामजी के चरणों का प्रेम है। मुझे तो यही भरत का मत मालूम पड़ता है।

व्याख्या : भरत ने प्रयागराज से माँगा : अर्थ न धर्म न काम रुचि गति न चहौं निर्वान। अर्थ धर्म काम से स्वार्थ सुख कहा और निर्वाण गति से परमार्थ सुख कहा। इन दोनों सुखों को भरतजी चाहते नहीं। मानो इनकी ओर कभी आँख उठाकर देखा ही नहीं है।

नियम तो यही है कि भक्ति से मुक्ति सुलभ हो जाती है। यथा : राम भजत सोइ मुकुति गोसाईं। अनइच्छित आवै बरिआईं। रामभक्ति साधन हुई और मुक्ति साध्य हुई। यही साधारण नियम है। यथा : भक्तिर्मुक्तिविधायनी भगवतः श्रीरामचन्द्रस्य हि। परन्तु मुझे मालूम होता है कि भरतजी साधन और सिद्धि भक्ति को ही मानते हैं। रामभजन करके वे भक्ति ही चाहते हैं मुक्ति नहीं चाहते। यथा : सगुन उपासक मोक्ष न लेही। तिनकहँ राम भगति निज देही।

दो. भोरेहुँ भरत न पेलिहहिं, मनसहुँ राम रजाइ।
करिअ न सोचु सनेह बस, कहेहु भूप बिलखाइ ॥२८९॥

अर्थ : भूल करके भरतजी मन से भी रामजी की आज्ञा का उल्लंघन न करेंगे। प्रेम के वश होकर सोच न करो। ऐसा राजा ने बिलखकर कहा।

व्याख्या : आज्ञा सम न सुसाहिब सेवा। सबसे बड़ी सेवा आज्ञापालन है। रामजी आज्ञा देंगे कि तुम राज्य पर जाओ तो भरत मन से भी उसका उल्लंघन न करेंगे। दुःख सह लेगें। सो जिसे दुःख झेलना है वह स्वयं झेलने के लिए तैयार हो तो उसके लिए सोच न करना चाहिए। स्नेह के वश होकर शोक करना व्यर्थ है। यह बात राजा ने बिलखकर कहा।

राम भरत गुन गनत सप्रीती। निसि दंपतिहि पलक सम बीती ॥
राज समाज प्रात जुग जागे। न्हाइ न्हाइ सुर पूजन लागे ॥१॥

अर्थ : रामजी और भरतजी के गुणों को प्रेम के साथ गिनते हुए दोनों प्राणी को सारी रात पलक के समान बीत गयी। सवेरे दोनों राज समाज जागे और नहा नहाकर देव पूजन करने लगे।

व्याख्या : न तो रामजी के गुणों की संख्या और न भरतजी के गुणों की सीमा थी। यथा : जल सीकर महिरज गनि जाहीं। रघुपति गुन नहिं बरनि सिराहीं। तथा : निरवधि गुन निरुपम पुरुष भरत भरत सम जानि। भगवान् और भागवत के गुण ही ऐसे हैं। उनकी गणना में बड़ा मन लगता है। अतः दोनों प्राणी रात भर उन्हीं की गणना करते रहे। रात कब बीत गयी उन लोगों को पता नहीं। राजा रानी तो जागते रहे पर समाज खूब सोया। अतः उनका जागना लिखते। उठने के साथ ही नित्यकृत्य में लग गये। गनप गौरि तिपुरारि तमारी। रमारमन पद बंदि बहोरी। बिनवहि अंजुलि अंचल जोरी। इत्यादि।

## २२. दूसरी सभा : रघुपति प्रबोध प्रसङ्ग

गे नहाइ गुर पहिं रघुराई। बंदि चरन बोले रुख पाई ॥
नाथ भरतु पुरजन महतारी। सोक बिकल बनबास दुखारी ॥२॥

अर्थ : रघुराज स्नान करके गुरुजी के पास गये। चरण की वन्दना करके

रुख पाकर बोले। हे नाथ! भरत, नगरनिवासो और माताएँ सब सोच से विकल और वनवास से दुःखी हैं।

व्याख्या : सब लोगों ने तो नहा नहाकर इष्टदेवों का पूजन किया। पर सरकार के तो इष्टदेव गुरुजी हैं। ये स्नानादि करके गुरुजी के दर्शन को जाते हैं। आज भी इसीलिए गये। पर आज कुछ कहना है : मुनिजी ने समझ लिया। सो मुनिजी का जब रुख पाया कि क्या कहना चाहते हो। तो चरण वन्दना करके बोले।

भरत, पुरजन और माताएँ ये सब लोग मानसिक और शारीरक कष्ट से दुःखी हैं। शोक विकल से मानसिक कष्ट कहा और वनवास से शारीरक कष्ट कहा। गुरुजी तो तपस्वी हैं। अतः उनके दुःख का नाम नहीं लेते। ये लोग व्यर्थं दुःख सह रहे हैं।

सहित समाज राउ मिथिलेसू। बहुत दिवस भये सहत कलेसू॥
उचित होइ सोइ कीजिअ नाथा। हित सबही कर रउरे हाथा॥३॥

अर्थं : महाराज मिथिलेश को सहित समाज कष्ट उठाते बहुत दिन हो गये। इसलिए हे नाथ! जो उचित हो वही कीजिये। आप ही के हाथ सबका हित है।

व्याख्या : भरत माता पुरजन तो क्लेश उठा रहे हैं। सम्बन्धी भी कष्ट उठा रहे हैं। राजा मिथिलेश के कष्ट उठाने का कोई कारण नहीं है। फिर वे भी कष्ट उठा रहे हैं। पहिले भी मैंने कहा था। तब आज्ञा हुई : लोग दुखित दिन दुइ दरस देखि लहुँ बिश्राम। सो वे दो दिन तो कभी के बीत गये। तब से मिथिलेश आगये। इन्हें भी आये कई दिन हो गये। मुझे जो कहना था कह दिया आगे आप मालिक हैं। जो आप उचित समझें सो करें। आपकी ही आज्ञा मानने और रुख रखने में सबकी भलाई है। आप जैसा कहेंगे वैसा ही सब करेंगे। अतः जिसमें सबका हित हो सो कोजिये। हित सदा उचित करने में होता है। ध्वनि यह है कि पिता के वचन की रक्षा हो।

अस कहि अति सकुचे रघुराऊ। मुनि पुलके लखि सीलु सुभाऊ॥
तुम्ह बिनु राम सकल सुख राजा। नरक सरिस दुहु राज समाजा॥४॥

अर्थं : ऐसा कहकर रामजी अति सङ्कुचित हो गये। मुनिजी शील स्वभाव देखकर पुलकित हो गये। कहा हे राम! तुम्हारे बिना दोनों राजसमाज का सुख साज नरक के समान है।

व्याख्या : गुरुजी को कुछ भी करने के लिए विनय करने में भी रामजी को सङ्कोच होता है। पहिले भी जाने के लिए जब कहा था तब अन्त में यही कहा : बहुत कहेउँ सब कियेउँ ढिठाइं। उचित होय तस करिअ गोसाइं। वही बात फिर कह रहे हैं। इसलिए अत्यन्त सकुचे। मुनिजी प्रभु का सङ्कोची स्वभाव देखकर मग्न हो गये। पुलक हो आया। अस सुभाउ कहुँ सुनै न देखैं। केहि खगेस रघुपति सम लेखैं।

